॥ ॐ ॥

# स्वर्गीय प्रॉफेसर डॉ. तपस्वी शम्भुचन्द्र नान्दी-स्मृतिव्याख्यानमाला

( पुष्पम् – 3 )

आयोजकः
संस्कृत एवं भारतीयविद्या विभाग,
हेमचन्द्राचार्य उत्तर गुजरात युनिवर्सिटी,
पाटण



## ॥ कालिदास-प्रणीतम् अभिज्ञानशकुन्तला नाटकम् ॥

( पुनर्गठित एवं प्रथम अनुमित पाठ के सम्पादक )

एतद्विषयक

## स्मृति-व्याख्यान के प्रस्तोता

वसन्तकुमार म. भट्ट
शास्त्रचूडामणि, संस्कृत विभाग,
हेमचन्द्राचार्य उत्तर गुजरात युनिवर्सिटी, पाटण

16 जून, 2018

Abhijnanas'akuntalamNatakam
( Reconstructed& Restored Text Edition )
Ed. Prof. Vasantkumar M. Bhatt
"Shastra-Chudamani", ( 2017-19 )
Department of Sanskrit,
Hemachandracharya North Gujarat University,
Patan( Gujarat )
v.k.bhatt53@gmail.com

**Publisher :**
Department of Sanskrit &BharatiyVidya,
Hemachandracharya North Gujarat University,
Patan

**First Edition :--** June, 2018

**Printer :--**
Vinod Printery
"Maha Gujarat" Near Three Gate, Patan.
Phone : 02766-230111/12, Mo. 9898576011

# प्रकाशकीय निवेदन

श्री हेमचन्द्राचार्य उत्तर गुजरात युनिवर्सिटी, पाटण ( स्थापना वर्ष – 1986 ) का यह परमसौभाग्य है कि यहाँ प्रति वर्ष कलिकालसर्वज्ञ आचार्य हेमचन्द्र सूरि की पुण्य-स्मृति में "हेमचन्द्राचार्य संस्कृत समारोह" का आयोजन होता है । इसी परम्परा में, दिनांक 16-17-18, जुन 2018 के दिनों में इसका सोत्साह आयोजन किया जा रहा है । यह परम्परा विगत 17 वर्षों से निरन्तर चलती आ रही है, और समग्र देश के विभिन्न प्रदेशों से संस्कृत-प्राकृत विद्या से जुडे नामाङ्किकत विद्वानों ने यहाँ आ कर अपनी ज्ञान-साधना से हमारे छात्रों को लाभान्वित किये हैं ।।

हमारी इस युनिवर्सिटी में"संस्कृत एवं भारतीय विद्या विभाग" का सन 1992 में बीजारोपण करनेवाले आद्य अध्यक्षवर्य प्रातः स्मरणीय प्रॉफेसर डॉ. श्री तपस्वी नान्दी महोदय की पावनकारी स्मृति में एक व्याख्यान-माला भी शूरु की गई है । जिसमें प्रतिष्ठित संस्कृत विद्वानों को निमन्त्रण दिया जाता है, और वे अपने तपःपूत अधीत-पुष्प को इस व्याख्यान-माला में गुम्फित करते हैं । वर्ष 2016 में डॉ. वसन्तकुमार म. भट्ट ( गुजरात युनिवर्सिटी, अहमदावाद ) ने "अभिज्ञानशकुन्तला नाटक की पाँच रंगावृत्तियाँ" शीर्षक से जो व्याख्यान दिया था, वह इस स्मृति-माला का प्रथम-पुष्प था । इसी परम्परा में, वर्ष 2017 में डॉ. अजित ठाकोर ( सरदार पटेल युनिवर्सिटी, वल्लभ-विद्यानगर, गुजरात ) ने "करुणरस : विभावना एवं काव्यप्रयोजना" विषयक द्वितीय अधीत-पुष्प समर्पित किया था ।।

डॉ. तपस्वी नान्दी स्मृति-व्याख्यान-माला के प्रथम पुष्प के रूप में डॉ. वसन्तकुमार भट्ट ने अभिज्ञानशाकुन्तल नाटक की विविध वाचनाओं में संचरित हुआ पाठ केवल "रंगावृत्ति का पाठ" है ऐसा विचार प्रस्तुत किया था । तत्पश्चात् उसी विचार-बिन्दु को लेकर उन्होंने कालिदास के इस सर्वश्रेष्ठ नाटक की काश्मीरी-मैथिली-बंगाली-दाक्षिणात्य-देवनागरी जैसी पाँचों वाचनाओं का पङ्क्तिशः तुलनात्मक अध्ययन करके, उसके निष्कर्ष के रूप में, जो पुनर्ग्रथित एवं अनमानित पाठ हो सकता है वह यहाँ प्रस्तुत किया है । दो वर्षों की अविरत संशोधन-प्रक्रिया का यह परिपाक है । उसको प्रकाशित करने का सौभाग्य हेमचन्द्राचार्य उत्तर गुजरात युनिवर्सिटी, पाटण को प्राप्त हो रहा है- उसका हमें गौरव एवं हर्ष है ।।

डॉ. वसन्तकुमार भट्ट आज "डॉ. तपस्वी स्मृति-व्याख्यान-माला" में अभिज्ञानशकुन्तला नाटक के पाठोद्धार विषयक संशोधन को तृतीय पुष्प के रूप में गुम्फित करेंगे । इस व्याख्यान के माध्यम से "प्राचीन काल के संस्कृत ग्रन्थों की पाठसमीक्षा कैसे की जाती है और कैसे अधिकृत एवं अधिक श्रद्धेय

पाठ निर्धारित किया जाता है ?" उसका मार्गदर्शन नवोदित शोधार्थियों को प्राप्त होगा – ऐसी हम आशा करते हैं ।।

हमारा संस्कृत एवं भारतीय विद्या विभाग स्व. डॉ. तपस्वी नान्दी जी के परिवार के सद्गृहस्थ सदस्यों का आभारी है कि उन्होंने हेमचन्द्राचार्य उत्तर गुजरात युनिवर्सिटी, पाटण में एक लक्ष रूप्यक की धनराशि स्थायी फण्ड के रूप में रखी है, जिसमें से यह स्मृति-व्याख्यान-माला प्रवर्तित की गई है । मैं संस्कृत एवं भारतीय विभाग की ओर से श्रीमती हर्षा तपस्वी नान्दी जी एवं उनकी सुपुत्री सौभाग्यवती डॉ. चिन्मयी राली का हृदय से आभार प्रकट करता हूँ । ( इस राशि का हे. उ. गु. युनि. की कार्यवाहक समिति ने दिनांक 07-03-2015 की बैठक में, ठराव क्रमांक 74 से स्वीकार किया है । )

हमें आशा है कि कुलपतिश्री प्रॉफेसर श्री बी. ए. प्रजापति जी के मार्गदर्शन में एवं उनकी आशिषों से हम हेमचन्द्राचार्य संस्कृत समारोह का आयोजन करते रहेंगे, और देश-विदेश के प्रतिष्ठित संस्कृत विद्वानों की सारस्वत-साधना का लाभ इस पाटण की भूमि को मिलता रहेगा ।।

**प्रॉफेसर डॉ. देवसिंह राठवा**
अध्यक्ष, संस्कृत एवं भारतीय विद्या विभाग, पाटण, (गुजरात)

# अनुक्रमणिका

**।। अभिज्ञानशकुन्तला नाटक के पाठ का पुनर्गठन ।।**

( प्रथम अनुमित पाठ[1] के सम्पादन का पहला प्रयास )

वसन्तकुमार म. भट्ट

**[ 1 ]**

**भूमिकाः-** महाकवि कालिदास का "अभिज्ञानशाकुन्तल" नामक नाटक समग्र संस्कृत साहित्य की सर्वोत्तम कृति है, और विश्व नाट्यसाहित्य का अनुपेक्ष्य कुतूहल है । यह अभिप्राय सब को एकमति से मान्य होगा । किन्तु उसी नाटक की कोई भी उक्ति या श्लोक को लेकर, उसमें कितने पाठभेद हैं ? ऐसा विचार आरम्भ करेंगे तो निश्चित रूप से हमारे सामने एकाधिक पाठभेद आ जायेंगे । संस्कृत नाट्य-साहित्य का यह एक ऐसा नाटक है कि जिसके पाठ्यांश में शीर्षक से लेकर भरतवाक्य पर्यन्त प्रायः सर्वत्र अनेक पाठभेद मिलते हैं । इस नाटक के पाठभेदों में न केवल शब्द-परिवर्तन ही दिखते हैं, उनमें तो उक्तियों एवं श्लोकों के प्रक्षेप एवं संक्षेप का खिलवाड़ भी दिखता है ! एवञ्च रंगसज्जा, वेशभूषा तथा संवादो ( उक्तियों / dialogue ) को बोलनेवाले पात्रों में भी बदलाव प्राप्त होता है । जिनको देख कर सहसा दो-तीन प्रश्न उपस्थित होते हैं :--

(क) प्रथम प्रश्न है कि इस नाटक का मूल पाठ क्या रहा होगा, जो कवि ने अपने हाथ से लिखा होगा ?

(ख) दूसरा प्रश्न होता है कि सहस्राधिक पाण्डुलिपियों में इस नाटक का जो पाठ संचरित हुआ है, और विद्वानों ने जिनकी पहचान पाँच वाचनाओं / शाखाओं में प्रवाहित पाठ के रूप में की है, वह पाठ किस स्वरूप का दिखता है ? । इस प्रश्न के सन्दर्भ में त्रिविध सम्भावनाएं हो सकती हैं :--

1. समीक्षात्मक दृष्टि से परस्पर में पृथक् पृथक् हो ऐसी पञ्चविध स्वतन्त्र वाचनाओं के ये पाठ है ? । या,

2. अलग अलग रंगकर्मियों की, परस्पर में पृथक् हो ऐसी, पाँच स्वतन्त्र रंगावृत्तियाँ प्राप्त हो रही है ? । या,

3. जो कवि-प्रणीत हो ऐसे एक ही पाठ में अनेक प्रदेशों के रंगकर्मियों द्वारा किये सुधार / विकार का सांकर्य हुआ दिखता है ? ।।

[1] इस नाटक का डॉ. एस. के. बेलवालकर द्वारा पुरस्कृत "नातिदीर्घ एवं नातिह्रस्व" पाठ, जो साहित्य अकादमी, दिल्ली, 1965 से प्रकाशित किया गया है, उसको पुनर्गठित पाठ नहीं कहा जा सकता । तत्पश्चात् डॉ. दिलीप-कुमार काञ्जीलाल ( 1980 ) ने भी यद्यपि "Reconstructed Text" ऐसे शब्द का प्रयोग किया है, तथापि वह भी पुनर्गठित पाठ नहीं कहा जा सकता । उसमें बंगाली वाचना के पाठ को ही मौलिक पाठ मान लेने की गुजारीश की गई है । मैंने यहाँ जो अनुमानित पाठ पुरस्कृत किया है उसमें पहले जिन पाँचों रंगावृत्तियों का पङ्क्तिशः तुलनात्मक अभ्यास किया है, उन सब पाठों का विनियोग करते हुए यह पुनर्गठित किया गया पाठ है, अत उसको मैंने "प्रथम पुनर्गठित पाठ" कहा है । तथा यह भी, मेरा प्रथम प्रयास है । भविष्यति काले दूसरा, तीसरा अनुमान भी पेश करने की आवश्यकता एवं उम्मीद है ।

(ग) तथा तीसरा प्रश्न होता है कि स्वयं कालिदास के द्वारा लिखे गये मूल पाठ में इन परिवर्तन तथा परिवर्धन ( पाठभेद, संक्षेप एवं प्रक्षेप ) आदि किस क्रम में पैदा हुए होंगे ? अर्थात् पाठविचलन की आनुक्रमिकता में कौन सा पाठ प्राचीनतम, प्राचीनतर या उत्तरवर्ती काल का सिद्ध होता है ? ।।

इन में से पहले प्रश्न का उत्तर ही हमारी उत्कृष्ट एवं चरम जिज्ञासा का विषय है । किन्तु लगता है कि कवि-प्रणीत मूल पाठ को हम कथमपि पुनः प्राप्त नहीं कर सकेंगे । बहुविध एवं सैंकड़ों प्रयासों के बाद जो भी हासिल किया जाएगा वह केवल पुनर्गठित आनुमानिक पाठ ही होगा और वह सम्भवतः विवादास्पद भी होगा । अतः, उपर्युक्त तीन प्रश्नों में से कम से कम दूसरे एवं तीसरे प्रश्न का उत्तर मिल जाने पर भी हम अपने आप को बड़-भागी मानेंगे । प्रस्तुत प्रयास इस दिशा में अग्रेसर होना चाहता है ।

***** ***** ***** ***** ***** ***** ***** *****

उपर्युक्त दूसरे एवं तीसरे प्रश्न के उत्तर प्राप्त करने के लिए जिन पाँचों रंगावृत्तियों के पाठों का तुलनात्मक अध्ययन अन्यत्र किया गया है- उससे कुछ प्रधान बिन्दु हमारे सामने आ रहे हैं । जैसे कि, (क) कवि के मूलपाठ की प्रतिलिपिभूत एक भी पाण्डुलिपि शायद आज हमारे सामने मौजूद नहीं है । एवमेव, (ख) पाँच तथाकथित वाचनाओं के पाठों में से किसी एक में ही कविप्रणीत पाठ की सीधी धारा संचरित हो कर आयी हो- ऐसा भी नहीं है । बल्कि यह निश्चित है कि इन पाँचों पाठों में जो पाठ संचरित हुआ है वह विभिन्न प्रदेश एवं विभिन्न कालखण्ड के अनेक अज्ञात रंगकर्मियों द्वारा बनाये रंगावृत्ति के ही ये पाठ हैं । (ग) इन रंगावृत्तियों के पाठो में, परस्पर से भिन्न हो ऐसे, ये अलग अलग रंगावृत्ति के पाँच स्वतन्त्र पाठ भी नहीं हैं । बल्कि ऐसे प्रकट प्रमाण मिलते हैं कि प्राचीनतम काश्मीरी रंगावृत्ति के पाठ को ही आधार बना कर, उसमें ही मिथिलादि प्रदेश के रंगकर्मियों ने संशोधन, परिवर्तन, परिवर्धन, संक्षेपादि करके अपनी अपनी रंगावृत्तियों के ये पाठ बनाये हैं । अर्थात् मैथिली, बंगाली, दाक्षिणात्य तथा देवनागरी रंगावृत्तियाँ काश्मीरी रंगावृत्ति की ही वंशज रंगावृत्तियाँ कही जा सकती हैं । अतः कवि-प्रणीत पाठ में ही अनेक अज्ञात रंगकर्मियों ने किये सुधार / विकार का सांकर्य हुआ दिखता है । (घ) इन पाँच रंगावृत्तियों के आविष्कार का कालानुक्रम जानने के लिए यद्यपि कोई दस्तावेजीय / पुरातात्त्विक प्रमाण तो उपलब्ध नहीं होते हैं, तथापि इन रंगावृत्तियों के पाठों में ही सर्वत्र बिखरे हुए अन्तःसाक्ष्यों से, निश्चयात्मक रूप से, सिद्ध किया जा सकता है कि – वर्तमान में उपलब्ध हो रही इन पाँचों में से सब से प्रथम क्रमांक पर 1. काश्मीरी रंगावृत्ति खड़ी है, द्वितीय क्रमांक पर, ( विक्रमादित्य बिरुदधारी साहसाङ्क चन्द्रगुप्त-2 के समय में तैयार की गई ) 2. मैथिली रंगावृत्ति आती है ।, तत्पश्चात् तृतीय क्रमांक पर 3. बंगाली रंगावृत्ति आकारित हुई है ।, तथा चतुर्थ एवं पञ्चम क्रमांक पर 4. दाक्षिणात्य एवं 5. देवनागरी रंगावृत्तियों का स्थान आता हैं ।।

प्रस्तुत तुलनात्मक अध्ययन से, उपर्युक्त बिन्दुओं के उपरान्त, सविशेष रूप से यह भी ज्ञात हो रहा है कि इन पाँच रंगावृत्तियों में से जो प्रथम पायदान पर खडी प्राचीनतम काश्मीरी रंगावृत्ति का पाठ है, उसीमें ही अनेक स्थानों पर आन्तरिक सम्भावनायुक्त पाठ सुरक्षित रहा है । एवं काश्मीरी रंगावृत्ति के अनेक पाठान्तर अधिक श्रद्धेय एवं मौलिकता के नजदीक है ऐसा कृतिनिष्ठ अन्तःसाक्ष्यों से एवं प्राचीनतर अलंकारशास्त्रीय उद्धरणों से प्रमाणित हो रहा हैं । तथा काश्मीरी पाठ के जिन जिन स्थानों में संक्षेप एवं परिवर्तन हुए हैं, उन स्थानों का पाठोद्धार मैथिली-आदि रंगावृत्तियों के सहारे भी हो सकता है । क्योंकि इन

पाँचों रंगावृत्तियों के तुलनात्मक अध्ययन से यह जाना गया है कि मूलगामी हो सकता हो ऐसे पाठ्यांश आंशिकतया कहीं न कहीं सुरक्षित पड़ा है ।। इतनी जानकारी हस्तगत होने के बाद उसके सहारे इस नाटक के अनुमानित मूलगामी अथवा सर्वाधिक श्रद्धेय पाठ को पुनर्गठित करके सम्पादित किया जा रहा है ।।

**[ 2 ]**

प्रस्तुत प्रयास में, व्यापक तुलनात्मक अध्ययन के बाद, कालिदासीय अभिज्ञानशकुन्तला नाटक का जो पाठ सम्पादित किया गया है, **उसमें क्या नहीं है ? वह प्रथम सोपान** पर कहना आवश्यक हैः—

1. पाँचों रंगावृत्तियों के पाठों में जिन जिन पाठ्यांशों की सर्वत्र प्राप्ति हो रही है- उन निर्विवाद एवं सर्व साधारण पाठ्यांशों का संग्रह करके, यह सामान्य ∕सर्वमान्य पाठ का सम्पादन नहीं है ।
2. पाँचों रंगावृत्तियों में से बहुसंख्य रंगावृत्तियों में उपलब्ध हो रहा पाठ भी पुनर्गठित पाठ के रूप में यहाँ नहीं रखा गया है । अर्थात् संदोहन पद्धति से किया गया यह पाठ-सम्पादन नहीं है ।
3. जिन पाठ्यांशों में सविशेष नाट्यक्षमता है, एवं जिससे ध्वनिविशेष की अभिव्यक्ति हो रही हो – उन पाठ्यांशों का चयन करके भी यह पाठ सम्पादित नहीं किया गया है । अतः इसको मधुकर-वृत्ति से किया गया पाठ-सम्पादन भी नहीं कहा जा सकता है ।
4. संदिग्ध पाठ्यांश ( पाठान्तरों ) में कहीं पर "अनुलेखनीय सम्भावना" एवं "पाठ-सुधारणा" के नाम पर, कल्पनाजनित नवीन शब्दावली की रचना करने का भी प्रयास / साहस नहीं किया है[2] ।
5. काश्मीरी रंगावृत्ति का पाठ प्राचीनतम होने के कारण, अथवा उसमें बहुशः आन्तरिक सम्भावना वाला पाठ मिलता है, इसी लिए उसीको ही साद्यन्त ( यथावत् रूप में ) नहीं स्वीकारा गया है ।।

**[ 3 ]**

अनुमानतः जो कवि-प्रणीत हो ऐसे **मूलगामी पाठ (** Ur-Text **) की पुनःस्थापना एवं पुनर्गठन** करने के लिए पाठालोचना[3] के चतुर्थ चरण पर ( = उच्चतर पाठसमीक्षा के लिए ) निम्नोक्त दृष्टि-बिन्दु अनिवार्यतया ध्यानास्पद माने गये हैं :-- (क) अभिज्ञानशकुन्तला नाटक के प्रस्तुत किये जा रहे इस पाठ्यांश में कहीं पर भी कृतिनिष्ठ आन्तर विरोध ( any contradiction ) नहीं होना चाहिए, (ख) पुनरुक्ति ( repetition ) वाला पाठ्यांश नहीं होना चाहिए, तथा (ग) विषयान्तर ( digression ) के रूप में सिद्ध होनेवाला पाठ्यांश भी नहीं होना चाहिए ।। (घ) ई. स. प्रथम शताब्दी को कालिदास का प्रादुर्भाव-काल मान कर,

---

[2] उदाहरणतया डॉ. रेवाप्रसाद द्विवेदी जी ने नान्दी-पद्य में "प्रपन्नाँस्तनुभिः" ऐसा पाठभेद कल्पित किया है ।

[3] पश्चिमी विद्वानों ने प्राचीन एवं मध्यकालिक ग्रन्थों की पाठालोचना करने के लिए चार सोपानवाली प्रक्रिया बताई है : (1) अनुसन्धान ( Heuristics )- जिसमें पाण्डुलिपियों एवं सहायक सामग्री का एकत्रीकरण, तथा उनमें उपलब्ध होनेवाली सभी अशुद्धियों एवं पाठान्तरों का संतुलन-पत्रिकाओं में निरूपण करना है ।, (2) संशोधन ( Recension )- जिसमें प्राप्त की गई पाण्डुलिपियों का आनुवंशिक सम्बन्ध स्पष्ट करने के लिए उनका वंशवृक्ष सोचा जाता है, जिससे वाचना-निर्धारण एवं लुप्त मूलादर्श-प्रति के पाठ तक पहुँचने का मार्ग / दिशा निश्चित हो सकती है । (3) पाठ-सुधारणा ( Emendation )- पाण्डुलिपियों में प्रविष्ट हुए अशुद्ध / व्याकरण-विरुद्ध / असम्बद्ध पाठान्तरों में से जब एक भी पाठान्तर पूर्वापर सन्दर्भ में सुसंगत प्रतीत नहीं होता है, तब अगतिकतया आंशिक पाठ-सुधारणा की जाती है । यहाँ तक की प्रविधि को प्राथमिक या निम्न स्तरीय ( Lower Criticism ) पाठालोचना कही जाती है ।।

उनसे पुरोगामी काल में हुए भरत मुनि के नाट्यशास्त्र-सम्मत अर्थोपक्षेपक के रूप में ( नाटक के लिए केवल ) "प्रवेशक" एवं "आत्मगतम्" जैसे पारिभाषिक शब्दों का सर्वत्र एक समान प्रयोग होना चाहिए । उसी तरह से, पिङ्गल-निर्दिष्ट छन्दो-बंधारण का परिपालन होना चाहिए । ( उत्तरवर्ती काल के छन्दःशास्त्रीय ग्रन्थ एवं दशरूपकादि का प्रभाव अमान्य करना चाहिए । ) एवञ्च, (ङ) नाट्यशास्त्रानुसारी शौरसेनी एवं मागधी के नियमों के अनुकूल प्राकृत उक्तियों का स्वरूप होना चाहिए । अथवा यथासम्भव प्राकृत-व्याकरणकारों द्वारा दिये नियमों ( एवं इस नाटक के ही उद्धृत उदाहरणों ) के अनुसार होना चाहिए[4] । ( एवञ्च, अनिर्णयात्मक स्थिति में प्राचीनतम काश्मीरी प्राकृतपाठ सुरक्षित रहना चाहिए ) । (च) तथा प्राचीन से प्राचीनतर अलंकारशास्त्रीय ग्रन्थों के उद्धरणों से यदि स्वीकृत / अनुमानित पाठ को समर्थन मिलता है, तो उसको भी पादटिप्पणी में यथासम्भव निर्दिष्ट करना है । (छ) डॉ. एस. के. बेलवालकर जी ने 1923 में अभिज्ञानशाकुन्तल की उच्चतर समीक्षा करते समय कहा था कि इस नाटक में शकुन्तला एक निसर्ग-कन्या के रूप में प्रस्तुत की गई है । इस केन्द्रवर्ती बिन्दु को दृष्टि-समक्ष रखते हुए पाठनिर्धारण करना अतीव आवश्यक है[5] । ( द्रष्टव्यः- The Application of a few canons of Textual & Higher Criticism to Kalidasa's S'akuntala, Asia Major, Vol.-2, Leipzig, Germany, 1923, pp. 79 to 104 ) । इसी तरह से, (ज) यह भी ध्यातव्य है कि इस नाटक के सभी प्रसंगों के आलेखन में एक रूप के सामने दूसरा प्रतिरूप खड़ा करने की निरूपण-विधा का साद्यन्त विनियोग किया गया है । ( जिसका निरूपण हमने अभिज्ञानशकुन्तला नाटक की काश्मीरी वाचना का समीक्षित पाठसम्पादन- ग्रन्थ की प्रस्तावना में ( पृ. 361 से 364 ) किया है । ) अतः उस तरह की निरूपणविधा को भी उच्चतर समीक्षा के एक मानदण्ड के रूप में स्वीकारनी होगी ।। ( जैसे कि, तृतीयांक में पुष्प की पराग-रज से कलुषित हुए शकुन्तला के नेत्र को दुष्यन्त ने अपने वदनमारुत से प्रमार्जित कर दिया है । इस दृश्य के सामने, षष्ठांक में कवि ने, "शृङ्गे कृष्णमृगस्य वामनयनं कण्डूयमानां मृगीम्" शब्दों से दुष्यन्त का संकल्पित चित्र रखा है । जब हम सोचते हैं कि विरही दुष्यन्त के मन में मृग के सींग पर अपना वामनेत्र खुजलाती हुई मृगी चित्रित करने की चाहत कैसे, कहाँ से पैदा हुई होगी ? तो उसका उत्तर केवल तृतीयांक का वही प्रसंग दे सकता है कि जिसमें दुष्यन्त ने शकुन्तला के कलुषित हुए नेत्र का वदनमारुत से प्रमार्जन कर दिया था । ) तो इस तरह की निरूपण-विधा से प्रस्तुत हुए तृतीयांक के उस दृश्य की मौलिकता प्रमाणित हो जाती है । उसी तरह से ( उसी तृतीयांक के अन्दर ), शकुन्तला के मृणालवलय को वक्षःस्थल पर चिपकाते हुए दुष्यन्त ने जो उसको हृदयस्य निगडमिव कहा है, और उस मृणालवलय को वापस लेने के लिए आई शकुन्तला को देख कर दुष्यन्त ने उसे जीवितेश्वरी कही है । उसका प्रतिध्वनि षष्ठांक के गोत्रस्खलन के निर्देश में प्राप्त होता है । अतः मृणालवलय पहनाने के प्रसंग का भी मौलिकत्व निःशंक हो जाता है । ) (झ) कवि कालिदास ने प्रस्तावना में ही अपने इस नाटक के लिए "अपूर्वम् नाटकम्" एवं "नवेन नाटकेन" ऐसे दो विशेषण रखे हैं । अतः जहाँ द्विविध प्रसंगालेखन मिल रहा हो, वहाँ जिस पाठान्तर से नाटक की अपूर्वता की रक्षा हो रही हो- ऐसे ही पाठ को मूलगामी पाठ मान कर, उसीका स्वीकार करना चाहिए । उदाहरणतया, इस नाटक की काश्मीरी रंगावृत्ति में पूर्वपरिणीता रानी कुलप्रभा ईर्ष्या-कषायिता

---

[4] डॉ. रिचार्ड पिशेल के द्वारा परिष्कृत एवं सम्पादित बंगाली पाठ में प्राप्त होनेवाली शौरसेनी प्राकृत भाषा स्वीकारनी चाहिए- ऐसा भी अभिप्राय किसी का हो सकता है । किन्तु उसमें मेरा मतभेद है । क्योंकि उन्होंने आर्यपुत्र के लिए "अज्जउत्त", तथा खलु के लिए क्खु ऐसा जो ध्वनिरूप माना है, उसमें महाराष्ट्री प्राकृत की छाया संनिहित है । अतः उसका त्याग करके, इतिहासानुक्रम से जो प्राकृत ध्वनिरूप पहले प्रचार में आये हुए हैं, ( परिशिष्ट -2 ), उनको पुनः प्रतिष्ठित ( restored ) करना चाहिए ।।

[5] I must here advert to one another point of higher criticism without a due appraisal of which a true understanding of the play and even a final fixing of its text is to my mind altogether impossible : I mean the philosophy of Nature which forms the ground-work of the play. ( page-99 )

नहीं दिखाई है । उसके प्रतिपक्ष में मैथिली-आदि सभी रंगावृत्तियों में पूर्वपरिणीता रानी वसुमती राजा की दासी मेधाविनी के साथ सीधी स्पर्धा में आती है । विदूषक भी ज्येष्ठा नायिका के संघर्ष को अन्तःपुर का कलह, कालकूट-आदि कहता है । इनमें से कौन सा प्रसंगालेखन मौलिकता के नजदीक होगा ? उसका निर्णय करते समय हमें याद रखना है कि कवि ने अपने पहले दो नाटकों में पूर्वपरिणीता रानियों का संघर्ष बहुविधतया आलिखित किया ही है । लेकिन जब वे अभिज्ञानशकुन्तला जैसे रचना करते हैं, तो उसमें उन्होंने जो दुर्वासा के शाप का विनियोग किया है, वह एक अपूर्व योजना है । कवि ने इस शाप रूप नवीन संघर्ष प्रवर्तित किया है तो उसके साथ में पूर्वपरिणीता रानी का संघर्ष भी निरूपित करना आवश्यक नहीं है, क्योंकि ऐसे संघर्ष में कोई अपूर्वता नहीं है । यदि मैथिली पाठ का यहाँ स्वीकार करेंगे तो मालविकाग्निमित्र एवं विक्रमोर्वशीय में दिखाये गये संघर्ष का ही पुनरावर्तन हो जायेगा । अतः नाटक की अपूर्वता बनाये रखने के लिए उन मैथिलादि रंगावृत्तियों के पाठों में जो पूर्वपरिणीता रानी का संघर्ष भी दाखिल किया गया है, वह यहाँ अस्वीकार्य एवं त्याज्य ही होगा ।।

इतनी सैद्धान्तिक पूर्व-पीठिका के अनुसन्धान में पाठसम्पादन के लिए जो नियम यहाँ स्वीकारे गये हैं, वे निम्नोक्त हैं :-- (1) शारदा-लिपि-निबद्ध काश्मीर की रंगावृत्ति का जो पाठ प्राचीनतम सिद्ध हो रहा है, तथा उसी पाठ में अनेक स्थान पर आन्तरिक सम्भावना-युक्त पाठ मिल रहा है- ऐसा बहुशः देखा गया है, इस लिए उसीको प्राथमिक स्तर पर वरणीय माना गया है, अर्थात् मूलाधार सामग्री के रूप में उसीका पाठ लिया गया है । ( इस शारदा-पाठ की मेरी समीक्षितावृत्ति राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, 2018 में प्रकाशित हुई है । ) (2) उस प्राचीनतम काश्मीरी रंगावृत्ति के पाठ में जिन श्लोकों एवं पाठ्यांशों को "विरासत में मिले प्रक्षिप्त अंश" के रूप में पहचाना गया है, ( आन्तरिक सम्भावना की दृष्टि से जो मौलिक नहीं हो सकते हैं ) वे हटाये गये हैं । (3) कालिदास के द्वारा प्रयुक्त किये गये "अपि च" एवं "अथवा" निपातों के प्रयोग का स्वारस्य ढूँढ कर, उस प्रमाण के आधार पर, इस नाटक के श्लोकों में रंगकर्मियों के द्वारा संक्षेपीकरण कार्य किया गया है, या कविंमन्यमान व्यक्तियों ने जो प्रक्षेप का खिलवाड़ किया है- उसको बहुशः पहचाना गया है[6] । (4) काश्मीर के स्थानिक रंगकर्मियों द्वारा किये हुए वे प्रक्षेप एवं परिवर्तन, जो आन्तरिक सम्भावना के विरुद्ध सिद्ध किये गये हैं- उनको मैथिली ( या बंगाली ) रंगावृत्ति के पाठ के आधार पर पुनर्गठित किया गया है । ( जैसे कि, काश्मीरी पाठ के तृतीयांक में प्रयुक्त सहकार-अतिमुक्त लता, एवं चित्रा-विशाखावाले दो उपमान प्रक्षिप्त घोषित करके, मैथिली एवं बंगाली पाठ की साहाय्य लेकर वहाँ अधिक श्रद्धेय पाठ को पुनर्गठित किया है । ) ऐसे स्थानों पर, मैथिली ( या बंगाली ) रंगावृत्ति के पाठ्यांशों को आन्तरिक सम्भावना का निश्चित समर्थन मिल रहा है, ऐसा देखने के बाद ही, उसे स्वीकार्य रखे गये हैं । (5) यदि कुत्रचित् बृहत्पाठवाली तीनों रंगावृत्तियों से भी प्रामाणिक एवं सुसंगत पाठ नहीं मिला है, तो दाक्षिणात्य ( एवं देवनागरी ) रंगावृत्ति के पाठ की ओर देखा गया है, तथा उसका चयन वहाँ से भी किया गया है । उदाहरणतया, माधवीलता से सम्बद्ध संवाद को निकाल ने के बाद, शकुन्तला जब नवमालिका को

---

[6] इस सन्दर्भ में कार्ल कैप्लर ने जो सम्पादन किया था, उसमें "अपि च", एवं "तथाहि" निपातों से अवतारित सभी श्लोकों को प्रक्षिप्त मान कर हटा दिया है । ( द्रष्टव्य- Kalidasa's Sakuntala : Kurzer Textform, mit kristischen und erklarenden, Anmerkungen hrsg. Von Carl Cappeller, Kalidasa, Leipzing, H. Haessel, 1909 ) यद्यपि यह सही है कि उक्त निपातों से प्रस्तुत किये गये श्लोकों में प्रक्षेप होने की शक्यता है, तथापि ऐसे सभी श्लोकों को प्रक्षिप्त घोषित करने से पहले, कुछ विवेक की आवश्यकता भी थी । इस विषय में हमने बंगाली पाठ की विस्तृत एवं कड़ी आलोचना करते समय विवेक प्रस्थापित किया है, उसके लिए द्रष्टव्य हैः- अभिज्ञानशकुन्तलम्, ( सन्दर्भदीपिका टीका-समेतम् ), सं. वसन्तकुमार म. भट्ट, राष्ट्रिय पाण्डुलिपि मिशन, दिल्ली, 2013, ( पृ. 32 से 46 ), एवं धीमहि, वॉ.-3, एर्णाकुलम्, 2012, पृ. 76 से 89.

गले से लगा कर उससे बिदाई लेती है, तब वहाँ का ( चतुर्थांक की उक्ति-संख्या 111से 117 पर्यन्त का ) पाठ दाक्षिणात्य पाठानुरूप रखा है । (6) इस नाटक की कथावस्तु महाभारत के आदिपर्वान्तर्गत सम्भवपर्व के शकुन्तलोपाख्यान ( अ. 62 से 69 ) से ली गई है । अतः उसमें दुःषन्त शब्द का प्रयोग हुआ है- इस बात को ध्यान में रखते हुए, प्रस्तुत पुनर्गठित पाठ में सर्वत्र दुःषन्त ऐसी ही वर्तनी का स्वीकार किया गया है । क्योंकि कालिदास के सामने तो वही शब्द स्वरूप रहा होगा । ( बंगाली पाठ परम्परा में भी उसी दुःषन्त शब्द को ग्राह्य रखा है । ) इस दृष्टिबिन्दु से दुष्ष्यन्त, दुष्यन्त, या दुष्मन्त / दुष्वन्त जैसे नामान्तरों को अस्वीकार्य माना गया है । (7) काश्मीरी पाठ में यद्यपि कण्व मुनि का दूसरा नाम काश्यप भी बीच बीच में प्रयुक्त हुआ है, किन्तु यहाँ सर्वत्र "कण्व" नाम ही स्थापित किया है । (8) इस नाट्य-कृति के तीन शीर्षक मिलते हैं । ये तीनों ही शीर्षक मौलिक होने का दावा एक समान रूप से कर सकते हैं । यानि तीनों की सम्भावना बराबर हो सकती है, अतः निर्णयात्मक प्रमाणान्तर के अभाव में, प्राचीनतम होने के नाते काश्मीरी शारदा-पाण्डुलिपियों में उपलब्ध हो रहा "अभिज्ञानशकुन्तला नाटकम्" ऐसा शीर्षक स्वीकार्य रखा गया है । (9) इस नाटक की पात्रसृष्टि के नामों के विषय में, (क) जो नाम अन्धकार में चले गये थे, जैसे कि- मारीचाश्रम की दो कन्याएँ अनुक्रम से संयता एवं सुव्रता है, वे पुनः प्रतिष्ठित किये हैं । (ख) जिस नाम में विकृति ने प्रवेश किया था, जैसे कि- उद्यानपालिकाओं परभृतिका एवं मधुकरिका में से मधुकरिका, जो बंगाली पाठ में मधुरिका बनाई गई है- वह मूल रूप में पुनः प्रतिष्ठित की गई है । (ग) जहाँ नवीन नामान्तर पेश किया गया है, जैसे कि- मेधाविनी को बंगाली पाठ में चतुरिका बनाया गया है, एवं दाक्षिणात्य पाठ में पिङ्गलिका को तरलिका बनाया गया है । तो उन दोनों को अपने प्राचीनतम परम्परागत नामों में स्थिर किया गया है । (10) संस्कृत भाषानिबद्ध पादटिप्पणियों में (क) जिन पाठ्यांशों को काश्मीरेतर पाठ में से लिया गया है, उसका सन्दर्भ उक्ति-क्रमांक के साथ दिया गया है , (ख) जिस काश्मीरी पाठ्यांशों को "विरासत में मिले प्रक्षेप" के रूप में पहचाना हैं, तथा अन्यान्य वाचनाओं में जिन श्लोकों का प्रक्षेप हुआ है- उन सब का "प्रक्षिप्त-श्लोक-संख्या" के साथ निरूपण किया है, (ग) "स्वगतम्" जैसी नाट्यशास्त्रेतर रंगसूचना का विनियोग करके जिन उक्तियाँ एवं श्लोकों का प्रक्षेप किया गया है- उनका निर्देश पाद-टिप्पणियों में किया गया है । (घ) जिन काश्मीरी पाठों को कृतिनिष्ठ अन्तःसाक्ष्य से समर्थन मिलता है- उनका सूत्रात्मक रूप से समुचित परामर्श किया गया है । (ङ) बृहत्पाठ के जो श्लोक को प्राचीनतर अलंकार-शास्त्रीय ग्रन्थों में उद्धृत किये गये हैं, उनका सन्दर्भ-निर्देश भी प्रायः किया गया है । ( जिससे उस श्लोक की प्रामाणिकता / प्राचीनतमता या उसके प्रचलन का काल-निर्धारण करने में सहायता मिलेगी । ) निष्कर्षतः उच्चतर समीक्षा की अपेक्षा के अनुसार, प्रस्तुत प्रयास में, आन्तरिक सम्भावना-युक्त एवं कृतिनिष्ठ अन्तःसाक्ष्य से समर्थित हो रहे पाठ को ही प्राधान्येन पुरस्कृत किया गया है । तथा परस्पर में ( पूर्वापर सन्दर्भों में ) विरुद्ध होनेवाले पाठ, विषयान्तर या पुनरुक्ति रूप सिद्ध होने वाले पाठ, या असम्बद्ध / विसंगत पाठ को ( एवं ऐसी रंगसूचनाओं को, तथा उत्तरवर्ती काल के पारिभाषिक शब्दों को भी ) हटाया गया है । तदनन्तर तृतीय क्रम पर, काश्मीरी रंगावृत्ति का पाठ ( अपने साद्यन्त रूप में सम्पूर्णतया श्रद्धेय नहीं होते हुए भी ) कुत्रचित् अगतिकतया प्राचीनतम होने के कारण ग्राह्य रखा गया है ।।

**[ 4 ]**

आर्या छन्द में निबद्ध गाथाओं के पुनर्गठन की कोशिश करने से पहले अधिक समुचित समाधान की प्रतीक्षा करनी आवश्यक लगती है । डॉ. दिलीपकुमार काञ्जीलाल जैसे विद्वान् पिङ्गल-प्रोक्त लक्षणानुसारिणी ही आर्या गाथा होनी चाहिए- ऐसा मानते हैं । तथा उपलब्ध पाँचों पाठों में से केवल बंगाली पाठ में ही वह लक्षण घटित होता है, अतः सार्वत्रिक रूप से बंगाली पाठ को ही ग्राह्य बताते हैं । किन्तु आर्या छन्द का विनियोग प्राकृत गाथाओं के निबन्धन में जब होता है, तब प्राकृत भाषा में प्रादेशिक एवं कालिक सन्दर्भों के कारण हो रहे परिवर्तनों की भी हम उपेक्षा नहीं कर सकते हैं ( जैसे कि,

पिङ्गलप्रोक्त आर्या के लक्षण से हट कर, कदाचित् उत्तरवर्ती काल के श्रुतबोध में दिये गये आर्या के लक्षण का परिपालन भी दिखता है । ) तथा राघव भट्ट ने आदिभरत के नाम से जिस द्विपदी गीति आर्या का निर्देश किया है, वह भी विचारणीय है । एवमेव, यदि इन सभी में विभिन्न कालखण्ड के रंगकर्मियों का ही खिलवाड़ हो तो, उनका पुनर्गठन करने में मार्गदर्शक हो सके ऐसे सिद्धान्तों की सोच शुरू करनी बहुत आवश्यक लगती है ।।

**[ 5 ]**

किसी भी खण्डित या बहुशः परिवर्तित या संमिश्रित पाठ्यग्रन्थ ( Text ) के पुनर्गठन में, या फिर विविध पाठान्तरों में जब सर्वत्र समान सम्भावना दिखती हो तो वहाँ पाठचयन में 1. आन्तरिक सम्भावना का समर्थन होना चाहिए- यह तो उच्चतर समीक्षा का प्रधान नियम है । किन्तु, इस तरह के समर्थन के अभाव में, 2. प्राचीनतम पाठ का आदर, या स्वीकार करने में सलामती ज्यादा है, एवं ज्यादा बुद्धिमानी है । क्योंकि इस नाटक का पाठ पुनर्गठित करने का जो मेरा प्रथम प्रयास है, उसमें कहीं कहीं ऐसे भी स्थान ध्यान में आ रहे हैं कि जहाँ पर परम्परागत सभी पाठ दुर्बोध या दुःसाध्य एवं कुत्रचित् संदिग्ध प्रतीत होते हैं । इन स्थानों की दुरुस्ती होने के लिए कुछ अनुपयुक्त अज्ञात पाण्डुलिपियों को प्रकाश में आने की हमें प्रतीक्षा करनी होगी । या फिर, उनके अभाव में कुछ नये तर्कों, अनुमानों की राह लेनी होगी । उदाहरणतया, (क) पुत्र सर्वदमन को जिस ऋषि का खिलौना देने का प्रस्ताव है, उस ऋषि का नाम मङ्कणक, मार्कण्डेय, या शालंकायन बताया जा रहा है । किन्तु इन तीनों पाठभेदों में से एकान्तिक निर्णय नहीं किया जा सकता है । (ख) काश्मीरी पाठ के सप्तमांक के आरम्भ में दो नाकलासिकाएँ जिस गाथा को प्रस्तुत करती हैं, वह प्राकृतभाषा में है । परन्तु उसमें एकाधिक शब्द दुर्बोध या दुःसाध्य है । इस लिए अज्ञात एवं अप्राप्य पाण्डुलिपियाँ मिलने की प्रतीक्षा करनी होगी । उससे पहले उस गाथा के दुर्बोध होने मात्र से उसको प्रक्षिप्त घोषित करनी की चेष्टा हानिकारक सिद्ध हो सकती है । इतने अंश में, हम उसको "डिप्लोमेटीक टेक्स्ट" सम्पादन के नाम से पहचान सकते हैं । 3. नेपाली पाण्डुलिपियों के आधार पर श्रीडमरुवल्लभ पन्त ने जो अभिज्ञानशाकुन्तल 1871 में प्रकाशित किया था, उसमें कतिपय नवीन श्लोक भी मिलते हैं । अतः इस नाटक की नेपाली पाठपरम्परा का भी अन्वेषण करना आवश्यक है । तथा उत्कलीय पाठपरम्परा से भी मैं अनभिज्ञ हूँ ।। इति दिक् ।।

**[ 6 ]**

इस नाटक के प्रथम अनुमानित पाठ को प्रस्तुत करें, उससे पहले प्रत्येक अंक की श्लोक-संख्या बताना जरूरी है । क्योंकि बंगाल के कुछ संस्करणों में 230 या 232 श्लोकवाला बृहत्तम पाठ प्रकाशित हुआ है । डॉ. रिचार्ड पिशेल ने 221 श्लोकवाला समीक्षित बंगाली पाठ दिया है । मैथिल पाठ में 225 श्लोक मिलते हैं । दाक्षिणात्य एवं देवनागरी पाठों में अनुक्रमतः 193 एवं 191 श्लोकोंवाला संक्षिप्त लघुपाठ मान्य किया गया है । इन सब के सामने इस पुनर्गठित पाठ में 204 श्लोकों को श्रद्धेय पाठ के रूप में प्रस्तुत किया जा रहा है । ( पादटिप्पणी में जो श्लोकों को प्रक्षिप्त मान कर, अस्वीकार्य घोषित किये हैं, उनकी संख्या 34 होती हैं । ) अब प्रत्येक अंक के किन किन प्रसंगों में, दृश्यों में, श्लोकों के विषय में, एवं रंगसूचना-आदि में पुनर्गठन करने का प्रयास किया गया है उनका शृङ्ग-ग्राहिकतया परिगणन करके दिखाना उपकारक होगाः—

**प्रथमांक की दृश्यावली में मुख्यतया निम्नोक्त स्थान पर परम्परागत पाठ को पुनर्गठित किया हैः-** (क) शारदा-पाण्डुलिपियों में संचरित हुआ पाठ प्राचीनतम सिद्ध हो रहा है- उस आधार पर इस नाटक का शीर्षक "अभिज्ञानशकुन्तला नाटकम्" स्वीकारा गया है । (ख) नाटक के प्रस्तावना-भाग में, 1. नटी-गीत की "खण-चुम्बिआइं भमरेहिं0" गाथा के शब्दों में आन्तरिक सम्भावना दिख रही है- उस लिए उसका पाठ मान्य

रखा है । ( यहाँ आर्या के लक्षणों की पूर्ति को ही एकमात्र मानदण्ड नहीं माना है । ) 2. उसी तरह से सूत्रधार के "कतमत्प्रकरणमाश्रित्य" शब्दों में ही आन्तरिक सम्भावना होने से, वे मान्य किये हैं । तथा "कतमं प्रयोगम् आश्रित्य" वाला पाठभेद अमान्य किया है । (ख) मृगयाविहारी राजा दुष्यन्त के प्रवेशदृश्य में मैथिली-आदि में प्राप्त होनेवाला "न खलु न खलु बाणः0" श्लोक पुनरुक्तिदोषग्रस्त होने के कारण प्रक्षिप्त घोषित किया है । (ग) वैखानस के आशीर्वाद-प्रदान दृश्य में दाक्षिणात्य एवं देवनागरी पाठों द्वारा प्रक्षिप्त किया "जन्म यस्य पुरोर्वंशे युक्तरूपमिदं तव0" श्लोक भी अमान्य किया गया है । (घ) काश्मीरी रंगकर्मियों ने शकुन्तला के वल्कल शिथिली-करण-प्रसंग के पाठ में जो स्थानान्तरण किया है- उसको अमान्य किया है । तथा उसके स्थान पर मैथिल-पाठानुसारी पाठयोजना पुरस्कृत की गई है । ( यद्यपि डॉ. बेलवालकर जी ने इस प्रसंग में काश्मीरी पाठ को ही मौलिक कहा है । ( द्रष्टव्यः- The Original S'akuntala, Published in Sir Ashutosh Mookherjee Silver Jubilee Vol. 3, Orientalia, part-2, Calcutta, 1925, pp. 349 - 359 ) किन्तु उसमें "शुद्धान्त-दुर्लभम्0" श्लोक में रहा बहुवचनान्त प्रयोग उनके मत से विरुद्ध जा रहा है । अतः उनका अभिप्राय कथमपि ग्राह्य नहीं है । (ङ) शकुन्तला के वल्कल को लेकर जो संवादमाला परम्परागत पाठों में है, उनमें से अथवा-निपात से सुसम्बद्ध "इदम् उपहितसूक्ष्मग्रन्थिना0" तथा "सरसिजमनुविद्धम्0" श्लोकों को मान्य रखा है । तथा "कठिनमपि मृगाक्ष्या वल्कलं कान्तरूपम्0" को अमान्य किया है । किन्तु "इदम् उपहितसूक्ष्मग्रन्थिना0" श्लोक का राजा के मुख से उच्चारण होने के पूर्व जो उक्ति हैः- "सम्यगियमाह प्रियंवदा" । उसके स्थान में "सम्यगियमाह शकुन्तला" ऐसा परिवर्तन करना सन्दर्भोचित लगता है । (च) वृक्षों को जलसिंचन करने का जो प्रसंग है उसमें माधवीलता से सम्बद्ध पूरा संवाद कृतिनिष्ठ आन्तरिक प्रमाणों से प्रक्षिप्त सिद्ध होता है, इस लिए उसको निरस्त किया गया है । ( यह बात डॉ. दिलीपकुमार काञ्जीलाल के ध्यान में नहीं आयी है । हाँ, डॉ. बेलवालकर जी ने इस विषय को लेकर एक रोचक बात यह बताई है कि श्रीहर्षदेव की रत्नावली नाटिका का अनुकरण करते हुए किसीने उस माधवीलता का यहाँ प्रक्षेप किया है ! द्रष्टव्यः- S'r.garic Elaboration in S'akuntala Act-3, 1929, pp. 187 to 192 ) । (छ) अंक के अन्त भाग में, शकुन्तला-निष्क्रमण के दृश्य का पाठ निश्चित करने के लिए द्वितीयांक के "दर्भांकुरेण चरणः क्षत इत्यकाण्डे0" ( 2-12 ) श्लोक के शब्दों को ध्यान में लेना आवश्यक है । यहाँ काश्मीरी पाठ की अपेक्षा से मैथिली पाठ अधिक वरणीय प्रतीत हुआ है ।।

**द्वितीयाङ्क की दृश्यावली में मुख्यतया निम्नोक्त स्थान पर परम्परागत पाठ को पुनर्गठित किया हैः-** (क) विदूषक का मूल नाम माधव्य है, दाक्षिणात्य एवं देवनागरी पाठों में संस्कृतभाषी राजा के मुख से भी उसे "माढव्य" नाम से सम्बोधित करवाया जाता है, जो परवर्ती काल का पाठान्तर होने से अस्वीकार्य है । (ख) विदूषक ने रंगमंच पर पधार रहे राजा को बाणासनगृहीत यवनियों से परिवृत बताया है- उसी तरह की मंचन-योजना ही कवि को मान्य थी । यह बात आगे आनेवाले राजा के "( परिजनमवलोक्य ) अपनयन्तु भवन्तो मृगयावेषम्, रेव(त)क ! त्वमपि स्वनियोगमशून्यं कुरु ।" वाक्य से, ( यानि कृतिनिष्ठ अन्तः साक्ष्य से ही ) समर्थित होती है । अतः, यहाँ मैथिल एवं बंगीय पाठ "हृदयनिहितप्रियजन0" अग्राह्य सिद्ध होता है । (ग) विदूषक ने अपने कष्टों के लिए राजा स्वयं ही दोषी है- ऐसा सूचित करने के लिए दो नहीं, एक ही उपमा का प्रयोग किया हैः- "स्वयमेवाक्षीण्याकुलीकृत्याश्रुकारणं पृच्छसि" । अन्यथा राजा मन्दबुद्धि सिद्ध होगा । (घ) विदूषक ने राजा के प्रणयालाप पर रोक लगाने के लिए त्रिविध हेतु प्रस्तुत किये थे, जिसका यहाँ काश्मीरी पाठ के आधार पर, पुनःप्रतिष्ठापन किया गया है । ( इन तीन उक्तियों में संक्षेप करने के लिए ही ललितान्यसम्भवा0 श्लोक में पाठभेद करना शूरु हुआ है । ) (ङ) शकुन्तला के पास किस उपाय से जाया जाय- यह सोचने के लिए राजा के कहने पर विदूषक रंगभूमि पर समाधि लगाता है । यह दृश्य केवल काश्मीरी पाठ में ही सुरक्षित रहा है । अन्यत्र ऐसा दृश्य ही नहीं है । किन्तु विक्रमोर्वशीय नाटक के द्वितीयांक में भी इसी तरह के शब्दों के साथ विदूषक समाधिमग्न होता है । अतः इस दृश्य की सम्भावना को नकारा नहीं जा सकता है ।।

**तृतीयाङ्क की दृश्यावली में मुख्यतया आठ स्थानों पर परम्परागत पाठ को पुनर्गठित किया हैः-** (क) कुसुमास्तरणवाले शिलापट्ट पर शकुन्तला को जो लम्बे समय तक लेटी हुई अवस्था में प्रस्तुत करने की मूल कविसंकल्पित दृश्य-योजना थी, उसका पुनः प्रतिष्ठापन किया गया है । [ जो दृश्य-योजना प्राचीनतम काश्मीरी रंगावृत्ति से ही अपने मूल रूप में से विचलित होना शुरू हुई थी, ( और अद्यावधि दुनिया भर के किसी भी पाठालोचक एवं पाठसम्पादक का उसकी विचलित हुई दुर्दशा की ओर ध्यान ही नहीं गया था, ) उसको अपने मूल रूप में पुनः प्रतिष्ठित किया गया है । जिसमें मदनलेख लिखते समय एवं मदनलेख के शब्दों को सुन कर, सखियों के सामने दुष्यन्त प्रकट होने के बाद भी रंगमंच पर शकुन्तला लेटी हुई अवस्था में ही रहती है । तथा ( दोनों सखियाँ के वहाँ से चली जाने के बाद ) उसी शिलापट्ट पर समीप में बैठे नायक के द्वारा जब उसके पद्मताम्र वर्णी पाद को अपनी गोदी में लेकर, उनका संवाहन करने का प्रस्ताव रखा जाता है, तब ही वह शयनावस्था को छोड़ती है । ] (ख) काश्मीरी रंगावृत्ति को विरासत में मिले सुरुचि का भङ्ग करनेवाले / अश्लीलता से भरे चार प्रक्षिप्त श्लोकों को हटाया गया है । (ग) मैथिली रंगावृत्ति द्वारा प्रक्षिप्त किये अन्य तीन श्लोकों को भी निरस्त किया गया है, जिनमें से एक "गान्धर्वेण विवाहेन बह्व्यो मुनिकन्यकाः0" श्लोक भी है । कृतिनिष्ठ आन्तरिक प्रमाण से ही वह श्लोक प्रक्षिप्त सिद्ध हो रहा है । तथा च, बंगाली पाठ में प्रक्षिप्त हुआ "शशिकरविशदान्यस्याः0" श्लोक भी हटाया गया है । (घ) तीन सखियों के लिए प्रयुक्त किये गये चित्रा-विशाखे एवं शशाङ्कलेखा के उपमानों को हटाया गया है । (ङ) शकुन्तला को बिठाने के लिए प्रयुक्त मेघनादाहत मयूरी का उपमान भी हटाया गया है । (च) दाक्षिणात्य एवं देवनागरी रंगावृत्तियों में संक्षेपीकरण के आशय से हटाये गये दो दृश्य सप्रमाण पुनःप्रतिष्ठित किये गये हैं[7] । जैसे कि, 1. दुष्यन्त और शकुन्तला के एकान्त मिलन को ( आन्तरिक सम्भावना के तर्कबल पर ) जो लम्बे समय तक ( मध्याह्न से सायंकाल पर्यन्त ) चलता रहा हो- उसको मान्य रखा गया है । इस दृश्य के दौरान दुष्यन्त ने शकुन्तला के हाथ में मृणालवलय को पहनाया है । इसको इसी तृतीय अंक के उपान्त्य श्लोक में विद्यमान "हस्ताद् भ्रष्टं बिसाभरणम्" शब्दों से ( =कृतिनिष्ठ अन्तःसाक्ष्य से ) समर्थित किया गया है । तथा इस एक रूप के सामने दूसरा प्रतिरूप खडा करने की निरूपण-विधा, जो इस नाटक में साद्यन्त प्रयुक्त हुई है, उसको मानदण्ड बना कर देखने से- 2. पुष्प की पराग-रज से कलुषित हुए शकुन्तला के नेत्र को नायक अपने वदनमारुत से प्रमार्जित कर देता है- उस तृतीयांक के दृश्य को भी षष्ठांक के "शृङ्गे कृष्णमृगस्य वामनयनं कण्डूयमानां मृगीम्0" शब्दों का समर्थन मिल रहा है । इस तरह से उसकी भी मौलिकता प्रमाणित की गई है ।। (छ) नायक-नायिका के एकान्त मिलन को रोकने ने के लिए, रंगावृत्तियों में उपलब्ध हो रही द्विविध ( नेपथ्योक्ति की ) व्यवस्थाओं में समान सम्भावनाएँ होते हुए भी मैथिली पाठानुसारी व्यवस्था अधिक स्वीकार्यतर मानी हैं । क्योंकि पूरे नाटक में शकुन्त-ला के लिए परभृतिका, चक्रवाकादि पक्षियों के भी प्रतीकों का विनियोग किया गया है । (ज) और अंक के अन्त भाग में जब गौतमी आ कर, शकुन्तला को अपने साथ ले जाती है तब उस गौतमी के साथ में दोनों सखियों का आगमन नहीं दिखाया है ।।

**चतुर्थाङ्क की दृश्यावली में मुख्यतया निम्नोक्त दस स्थानों पर परम्परागत पाठ को पुनर्गठित किया हैः-** (क) दुर्वासा-शाप-प्रसंग के अवसर पर शाप-मोचन की याचना करने के लिए सखी अनसूया जाती है, और शाप-वृत्तान्त को शकुन्तला से संगोपित रखने का प्रस्ताव प्रियंवदा ने किया है- ऐसी काश्मीरी पाठ योजना

---

[7] डॉ. एस. के. बेलवालकर ने 1929 में लिखा है कि इस नाटक के तृतीयांक के बृहत्पाठ की प्रसिद्धि सम्राट् हर्षवर्धन के ( ई. स. 650 ) समय में भी थी । किन्तु संक्षेपीकरण के लिए हटाये गये दो दृश्यों की मौलिकता कैसे कृतिनिष्ठ अन्तःसाक्ष्यों से सिद्ध होती है ?- यह नहीं बताया है । द्रष्टव्यः- S'r.garic Elaboration in S'akuntala Act-3, Published in Indian Studies in Honour of C. R. Lanman, Harvard University Press, 1929, pp. 187 to 192.

ही आन्तरिक सम्भावना की दृष्टि से संरक्षणीया है । (ख) प्रातःकाल का वर्णन करते समय शिष्य के मुख से कितने श्लोक निकले हैं एवं वे कौन कौन से श्लोक हैं ? इस विवाद को समुच्चयार्थक "अपि च" निपातयुग्म के प्रयोग का स्वारस्य ध्यान में लेकर ही किया जा सकता है । तदनुसार कर्कन्धूनाम्0 तथा पादन्यासं क्षितिधर0 श्लोक ही मान्य हो सकते हैं । (ग) सखियों के आगमन से पूर्व, दो-तीन अज्ञात नामधारिणी तापसियाँ आकर शकुन्तला को महादेवी होने का, भर्ता को बहुमता होने का एवं वीरपुत्र-प्रसविनी होने का आशीर्वाद बारी बारी पर देती हैं- उस पाठ्यांश का निष्कासन किया गया है । (घ) काश्मीरी पाठ के अनुसार "क्षौमं केनचित्0" श्लोक के पीछे जो प्रियंवदा की उक्ति है कि- अनयाभ्युपपत्या भर्तुः गृहेऽनुभवितव्या राजलक्ष्मीः0,-तत्पश्चात् उसके पीछे लज्जावती शकुन्तला कहती है कि- "कोटरसम्भवेव मधुकरी पौष्करमुखम्-अभिलषसि0", वही स्वीकार्य है । यहाँ मैथिली-बंगाली-पाठानुसारी योजना मान्य नहीं है, क्योंकि उनमें प्रियंवदा के सख्य एवं सद्भावना की परिरक्षा नहीं होती है । (ङ) नेपथ्य से कोकिलरव पैदा करने के लिए मैथिल-रंगकर्मियों ने जो श्लोक-क्रमांक परिवर्तित किया है, उसने एक गम्भीर शंका पैदा की है । क्योंकि, सोचने पर लगता है कि- 1.शाङ्र्गरव के मुख में रखे गये "अनुमतगमना शकुन्तला0" श्लोक और गौतमी की उक्ति में पुनरुक्ति-दोष आ रहा है । 2. इस श्लोक के छन्दो विषय में भी विवाद है । एवं 3. कण्व की तपोवनदेवताओं से की गई अभ्यर्थना एवं नेपथ्य से उठी "रम्यान्तरः0" श्लोक की गुञ्ज के साथ ही गौतमी की उक्ति का सच्चा सम्बन्ध बैठता है । अतः हो सकता है कि "अनुमतगमना शकुन्तला0" वाला श्लोक प्रक्षिप्त ही हो । यद्यपि यह श्लोक काश्मीरी पाठ में भी है, तथापि उसको बीच में से उठा लिया जायेगा तो भी भाव की और पाठ की संगति अक्षुण्ण बनी रहती है । (च) पिता कण्व के मुख से "अभिजनवतो भर्तुः श्लाघ्ये स्थिता गृहिणीपदे0" श्लोक के बाद, "अपि च" निपात से अवतारित "यथा शरीरस्य शरीरिणश्च पृथक्त्वमेकान्तत एव भावि0" श्लोक का पुनःप्रतिष्ठापन भी करना अनिवार्य है । क्योंकि बिदाई ले रही पुत्री शकुन्तला का मन उभयत्र विभक्त / चिन्तित होना स्वाभाविक है । (छ) प्रथमांक की तरह यहाँ चतुर्थांक में से भी, माधवीलता से बिदाई लेने का प्रसंग निष्कासित करना अनिवार्य है । क्योंकि कण्व के "कान्तं समीपसहकारमिमं करिष्ये" ऐसा वचन कृतिनिष्ठ अन्तःसाक्ष्य के विरोध में जा रहा है । (ज) शकुन्तला अपने को "मलय-पर्वतोन्मूलिता चन्दनलता" का उपमान नहीं देती है, किन्तु "करिसार्थपरिभ्रष्टा करेणुका" का उपमान देती है- उसका पुनःस्थापन किया गया है । यहाँ एक मात्र काश्मीर पाठ में ही आन्तरिका सम्भावना सिद्ध होती है । (झ) बिदाई के सन्दर्भ को निरूपित करनेवाली तीन प्राकृत-गाथाएँ, जिनमें विशेष रूप से चक्रवाक-पक्षी सम्बन्धी गाथा का पुनः प्रतिष्ठापन करना भी सन्दर्भोचित है । परवर्ती काल में, संक्षेपीकरण के व्यामोह में इसी स्थान में कटौती की गई है । (ञ) "अर्थो हि कन्या परकीय एव0" अन्तिम श्लोक में न्यास शब्द के स्थान में, कृतिनिष्ठ अन्तःसाक्ष्य ( उक्ति-116 ) से, धरोहर अर्थवाले "निक्षेप" शब्द का पुनः प्रतिष्ठापन किया गया है । "धरोहर" अर्थ में प्रयुक्त होनेवाला जो निक्षेप शब्द है, वह विक्रमोर्वशीय नाटक में ( 2-13 के नीचे ) भी प्रयुक्त हुआ है । तथा कालिदास की अन्य कोई भी कृति में धरोहर अर्थ में न्यास शब्द का प्रयोग हुआ ही नहीं है- ऐसा डॉ. श्रीरेवाप्रसाद द्विवेदी जी के "कालिदासशब्दानुक्रमकोश" ( पृ. 258 ) से ही मालूम होता है ! (ट) काश्यप शब्द के स्थान में, सार्वत्रिक रूप से कण्व शब्द का ही प्रयोग किया गया है ।।

**पञ्चमाङ्क की दृश्यावली में मुख्यतया निम्नोक्त स्थानों पर परम्परागत पाठ को पुनर्गठित किया हैः-** (क) इस अंक की प्रारम्भिक दृश्यावली का क्रम परम्परागत पाँच पाठों में अलग अलग है । किन्तु काश्मीरी पाठ प्राचीनतम होने के साथ साथ अधिकतर श्रद्धेय प्रतीत हो रहा है । अतः उसी का मान्य पाठ के रूप में रखा गया है । जैसे कि, पहले कञ्चुकी की उक्ति, ( जिसमें आकाशभाषित का भी विनियोग होता है ), उसके बाद में राजा और विदूषक का प्रवेश हो जाने के पश्चात् हंसवतिका का गीत-श्रवण, तृतीय क्रम में वैतालिकों का श्लोक-गान होता है, ( जिससे क्लान्तमना राजा नवीभूत होते हैं ), ततः चौथे क्रम पर, कण्वाश्रम के ऋषिकुमार एवं शकुन्तला के साथ गौतमी का प्रवेश होता है । इस तरह की दृश्यानुक्रमिकता में कञ्चुकी की

वार्धक्यवशात् हो रही विस्मृति की दशा के सामने राजा की शापवशात् हुई विस्मृति का विरोध आकारित होता है । ( जो दाक्षिणात्य एवं देवनागरी पाठों में नहीं है । ), एवं हंसवतिका-गीत के बाद आ रहे वैतालिकों के श्लोक-गान से राजा की धर्मबुद्धि को जागृत तथा सतेज करने का प्रयोजन सिद्ध होता है । ( इस तरह की फलप्राप्ति मैथिली एवं बंगाली पाठों में से नहीं होती है । ) सारांशतः काश्मीरी पाठ में नाटकीय-प्रयोजनों की संसिद्धि सर्वाधिक होती है, और उसीमें गुणपक्ष का आधिक्य एवं दोषपक्ष का अभाव होने से वही मान्य पाठ के रूप में स्थापित किया है । (ख) हंसवतिका के गीत को सुन कर दुष्यन्त के मुख से जो प्रतिभाव निकला है, "वयस्य, सत्कृत-प्रणयोऽयं जनः । तदस्याः कृते कुलप्रभामन्तरेण समुपालम्भम् उपागतोऽस्मि । तन्मद्वचनात्0" इत्यादि, उसको काश्मीरी पाठ के अनुसार यथावत् रखा है । क्योंकि मैथिली एवं बंगाली पाठों में से पूर्वपरिणीता रानी का ( कुलप्रभा, या वसुमती ) नाम हटा कर, हंसवती ही रखा है । उस तरह का पाठान्तर रखने में ऐसा लगता है कि उन्होंने हंसवतिका-गीत के अर्थघटन के साथ जुड़े विवाद को दूर या कम करने का प्रयास किया है । अतः प्राचीनतम होने के कारण काश्मीरी पाठ को संग्राह्य माना गया है, ( जिसमें लघुपाठों का भी परोक्ष समर्थन सम्मिलित हुआ है ) । (ग) शकुन्तला-प्रत्याख्यान प्रसंग में, रंगसज्जा के रूप में ( मैथिल-पाठानुसार ) होमधेनु नहीं, किन्तु कपिला धेनु को स्थान देना उचित समझा गया है । क्योंकि अग्निशरणालिन्द में खडे राजा के परिसर में होमधेनु न होने से भी, ( काश्मीरी पाठक्रम से ) वैतालिकों के श्लोक-गान से वह प्रयोजन सिद्ध किया ही गया है । अतः यहाँ काश्मीरी पाठ के अनुसार यदि कपिलाधेनुवाले पाठ को मान्य रखते हैं, तो वह कपिला-धेनु दयनीय शकुन्तला का प्रतीक भी बन सकती है । (घ) कण्वाश्रम से शाङ्र्गरव एवं शारद्वत के साथ भागुरि नाम का कोई तीसरा व्यक्ति भी, काश्मीरी पाठ में उपस्थित होता है । लेकिन उसको पुनर्गठित पाठ में अमान्य किया है । क्योंकि चतुर्थाङ्क में शकुन्तला को लेकर जब दो ऋषिकुमार एवं गौतमी निकले थे, तब उसका कोई निर्देश नहीं किया गया है । यानि कृतिनिष्ठ आन्तरिक प्रमाण के अभाव में उसका निष्कासन करना आवश्यक है । (ङ) राजा के साथ वाद-विवाद करते समय, तीनों बृहत्पाठों में शकुन्तला के मुख में "तुम्हे य्येव पमाणं जाणध0" ऐसी गाथा मिलती है । किन्तु उसका अस्वीकार किया गया है । क्योंकि वह निसर्ग-कन्या शकुन्तला के स्वरूप से विरुद्ध है । (च) एवमेव, शकुन्तला के स्वाभाविक कोप को देख कर राजा दुष्यन्त उसकी भ्रूलताओं का वर्णन करने के लिए दो श्लोक नहीं, केवल एक ही श्लोक बोले वह प्रसंगोचित है । अन्यथा दो श्लोकवाला पाठ काव्यत्व-प्रदर्शन मात्र सिद्ध होगा । जब दुष्यन्त के सामने खडी शकुन्तला के लिए जीवन-मरण का संघर्ष पराकाष्ठा पर पहुँच चूका है, तब राजा के द्वारा दो श्लोकों का काव्यालाप अप्रासंगिक एवं सर्वथा अनुचित कहा जायेगा । अतः "न तिर्यगवलोकि चक्षुरतिलोहितं0" वाला एक ही श्लोक मान्य हो सकता है । किन्तु "मय्येवमस्मरणदारुण0" वाला मैथिल श्लोक अग्राह्य है ।।

**षष्ठाङ्क की दृश्यावली में मुख्यतया निम्नोक्त स्थानों पर परम्परागत पाठ को पुनर्गठित किया हैः-** (क) प्रवेशक के दृश्य में धीवर-प्रसंग आता है । उसमें पाठनिर्धारण की दृष्टि से कुछ स्थान ध्यानास्पद हैं । 1. धीवर ने राजमुद्रा की कहीं से चोरी नहीं की है, बल्कि मछलीमारी करते हुए उसको वह किसी मत्स्य के उदर से प्राप्त हुई है । इस बयान की सच्चाई प्रमाणित करने के लिए परम्परागत पाठों में त्रिविध पाठान्तर मिलते हैं । जिनमें से प्राचीनतम काश्मीरी पाठ तर्कसंगत लगता है । नागरिक ( श्याल ) ने अंगूठी अपनी नासिका से लगाई और सूँघने का अभिनय करके बताया कि धीवर की बात ठीक लगती है । अंगूठी में से ही ऐसी दुर्गन्ध आ रही है कि वह मत्स्य के उदर में रही हो । किन्तु धीवर की मुखाकृति से वह "घोराकृति" दिखता है, अथवा वह "गोधादी" हो ऐसी दुर्गन्ध उसके शरीर से निकल रही है, अतः उसका बयान ठीक है- ऐसी प्रस्तुतियाँ निश्चित तया परवर्ती काल की सिद्ध होती हैं । 2. जब राजा ने बताया कि धीवर का बयान सच्चा है, और उसको बन्धन से मुक्त किया जाय । तो उसके प्रतिभाव में, काश्मीरी पाठ के अनुसार "यमवसतिं गत्त्वा गुडखण्डं च दत्त्वा प्रतिनिवृत्तः ।" ऐसा वाक्य मिलता है, जो संग्राह्य पाठ लगा है । (ख)

प्रथम दृश्य में जो दो उद्यानपालिकाएँ आती हैं, उनको सभी पाठों में चेटी या दासी का सामाजिक दरजा दिया गया है । किन्तु लगता है कि कवि की मूल अवधारणा तो निसर्ग के / वसन्त ऋतु के ही प्रतिनिधिभूत मधुमक्षिका ( मधुकरिका ) एवं कोकिला ( परभृतिका ) को ही उद्यानपालिकाओं के नाम से प्रस्तुत करने की रही होगी । जो विचार शताब्दियों से अन्धकाराच्छादित रहा है । अतः हमने उनको चेटियाँ न कह कर, उद्यानपालिका के नाम से ही पुनर्गठित पाठ में रखा है, जिससे उनकी वेशभूषा भी तदनुरूप निश्चित होगी । (ग) कञ्चुकी के मुख से निकलनेवाला श्लोक "चूतानां चिरनिर्गतापि कलिका बध्नाति न स्वं रजः0" को, एवं तदनुगामिनी दो उक्तियाँ को प्रक्षिप्त घोषित करने की आवश्यकता है । क्योंकि कञ्चुकी के निषेध करने से पहले तो परभृतिका (कोकिला) ने चूतमञ्जरी का भङ्ग कर लिया है, और उसको कामदेव को समर्पित भी कर दिया है ! तथैव च, आगे चल कर जो विदूषक की उक्ति है कि- "साम्प्रतं शिशिरविच्छेदे रमणीयेऽस्मिन् प्रमदवने सुखं विहरिष्यामः" उसके साथ भी कञ्चुकी-निर्दिष्ट निषेधात्मक परिस्थिति के साथ विरोध पैदा हो रहा है । यद्यपि कञ्चुकी की इस उक्ति का सर्वत्र स्वीकार हुआ है, तथापि यह कृतिनिष्ठ आन्तरिक विरोध पैदा करनेवाला पाठ होने से अग्राह्य बनता है । (घ) उसी दृश्य में प्रथमा ( परभृतिका ) एवं द्वितीया ( मधुकरिका ) की आरम्भिक उक्तियों के क्रम में भी परम्परागत पाठों में विकृति पैदा हुई है, जिसको मैथिल पाठ के सहारे तर्कसंगत बनाया गया है । (ङ) शकुन्तला के चित्रफलक प्रसंग में, मैथिली पाठ से प्रविष्ट हुए 1. दीर्घापाङ्गविसारिनेत्र0, 2. अस्यास्तुंगमिव स्तनद्वयम्0, 3. यद्यत् साधु न चित्रेऽस्मिन्0 ।, तथा 4. उपहितस्मृतिरंगुली0 श्लोकों को प्रक्षिप्त घोषित करके हटाया गया है । क्योंकि वे आन्तरिक सम्भावना के विरुद्ध जा रहे हैं । (च) मिश्रकेशी के मुख से निकलने वाले अमुक वाक्यों को भी, विषयान्तर पैदा करनेवाले होने से निरस्त करना आवश्यक समझा गया है । (छ) राजा की दासी का नाम मेधाविनी और रानी की दासी का नाम पिङ्गलिका ही संग्राह्य है, क्योंकि बंगाली पाठ से ही उसमें परिवर्तन आना शुरू हुआ है- ऐसा सिद्ध हो रहा है । (ज) मैथिली पाठशोधकों द्वारा दाखिल किया पूर्वपरिणीता रानी का संघर्ष सर्वथा अग्राह्य है । क्योंकि उसके कारण नाटक की अपूर्वता एवं नवीनता पर आघात हो रहा है । यानि कि यह पाठ्यांश कविप्रतिज्ञा विरुद्ध जा रहा है । दुर्वासा के शाप रूप एक नवीन संघर्ष को रखने के बाद इसकी आवश्यकता नहीं रहती है । एवञ्च, उस तरह का विरोध जिसमें न आता हो ऐसे पाठ की उपलब्धि भी प्राचीनतम काश्मीरी पाठ में से हो ही रही है । अतः उसकी पुनःप्रतिष्ठा होनी ही चाहिए । ( जिसके कारण बहुमानगर्विता वसुमती, अन्तःपुरकलह, अन्तःपुरकालकूट, अन्तःपुर वागुरादि पाठान्तर निरस्त कर दिये गये हैं । ) (झ) अक्षमाला की रंगभूमि से निवृत्ति का निरूपण जिस तरह का काश्मीरी पाठ में सुरक्षित है, वह नाट्यशास्त्रीय सूचना के अनुरूप होने से मान्य पाठ के रूप में स्वीकारा गया है । (ञ) अन्त में, मातलि के द्वारा विदूषक का ग्रहण होता है, तब कञ्चुकी एवं राजा के मुख में स्थित तीन श्लोक ( 1. प्रागेव जरसा0, 2. तस्याग्रभूमेर्नीलकण्ठ0, तथा 3. अहन्यहन्यात्ममनः0 ) भी कवितालाप रूप एवं अप्रासंगिक हैं । अतः वे भी प्रक्षिप्त घोषित किये हैं ।।

**सप्तमाङ्क की दृश्यावली में मुख्यतया निम्नोक्त स्थानों पर परम्परागत पाठ को पुनर्गठित किया हैः-** (क) इस अन्तिम अंक के प्रारम्भ में नाकलासिकाओं का प्रवेशक आता है, जो केवल काश्मीरी पाठ में ही उपलब्ध हो रहा है । उसमें प्राप्त हो रही प्राकृत-गाथा में आर्या छन्द के लक्षण घटित नहीं होते हैं । एवं उसके प्राकृत शब्दों का अर्थबोध कठिन लगता है । जिसके कारण, पूरे नाटक के साथ उसकी संगति कैसे बिठाई जाय ? वह विचारणीय है । पाठालोचना की प्रक्रिया में पुनर्गठन से पहले अर्थघटन के प्रयास को भी अवकाश है । इस नियम से प्रेरित हो कर, मैंने उस दिशा में कुछ विचार रखे हैं । अन्यान्य पाण्डुलिपियाँ भविष्य में जब मिलें, और उस आर्या का पाठ परिशुद्धस्वरूप में सामने आये, तब इस प्रवेशक का प्रयोजन ठीक तरह से समझ में आयेगा ऐसी हम आशा करते हैं । अतः उसको सर्वथा प्रक्षिप्त घोषित करके निरस्त करने की जल्दबाजी करना उचित नहीं है । डॉ. बेलवालकर जी ने भी कालिदास के अन्य नाटकों में जैसे संगीत-

